# वनौषधि-विशेषाङ्क के चित्र प्रबन्धक



वैद्याचार्य डा० उदयालाल जी महात्मा *H M D S*

रस एवं वनौषधि अन्वेषक

श्री महावीर चिकित्सालय, देवगढ़ (राजस्थान)

# प्रकाशकीय निवेदन



वनौषधि-विशेषाक प्रथम भाग प्रकाशित करते समय हमने निवेदन किया था कि यदि इस प्रथम भाग को पाठको तथा विद्वानो द्वारा पसन्द किया गया तो इसके आगामी भाग प्रति दो वर्ष मे एक भाग के क्रम से प्रकाशित किये जायगे। प्रथम भाग को पाठको ने अत्यधिक पसन्द किया तथा उसकी भूरि-भूरि प्रसंशा की। अनेक सज्जनो ने आग्रह किया कि जब तक यह साहित्य पूर्ण न हो जाय इसी के आगामी भाग प्रति वर्ष प्रकाशित करते हुये शीघ्रातिशीघ्र इस साहित्य को प्रकाशित करना चाहिये। पाठको से निवेदन है कि यह सम्पूर्ण साहित्य लिखा हुआ तैयार नही है। श्री प० कृष्णप्रसाद जी त्रिवेदी ने वनौषधि-रत्नाकर' पुस्तक के लिये जितना लिखा था वह तो प्रथम भाग मे ही प्रकाशित कर दिया गया था तथा उससे आगे के साहित्य लेखन मे श्री त्रिवेदी जी उसी समय से लगे हुये हैं। श्री त्रिवेदी जी वयोवृद्ध हैं। इसके लेखन से पूर्व आपको बहुत छान-बीन करनी पडती है। अस्तु एक विशेषांक मे प्रकाशित करने योग्य मैटर वे दो वर्ष के समय मे ही लिख सके हैं। कार्य की महानता एव उनकी आयु को देखते हुये जो कुछ वे परिश्रम कर रहे हैं वही महान है, इससे अधिक की अपेक्षा करना उनके साथ अन्याय ही होगा। अस्तु, वनौषधि-विशेषाक का यह द्वितीय भाग पाठको के समक्ष प्रस्तुत करते हुए हमको प्रसन्नता है। आशा है प्रथम भाग के समान ही पाठक इसको भी पसन्द करेंगे।

गत जौलाई मे प्रेसविभाग मे अग्निकांड होजाने के बाद कम्पोजिङ्ग विभाग का नव-निर्माण हुआ तथा इस बार जो नवीन टाइप आया वह पहिले से बारीक है। जो मैंटर पहिले टाइप मे १। पृष्ठ मे आता था वह इस टाइप मे १ पृष्ट मे ही आजाता है। अस्तु प्रथम भाग से इस बार पृष्ठ सख्या कुछ कम होते हुए भी मैंटर पहिले से अधिक है। चित्रो की सख्या भी प्रथम भाग से बहुत अधिक है।

वनौषधि-विशेषाक का प्रथम भाग समाप्त होगया है। जो सज्जन इस वर्ष नवीन ग्राहक बन रहे हैं या बनेंगे, स्वाभाविक है कि वे इसके प्रथम भाग को भी प्राप्त करना चाहे। प्रथम भाग का द्वितीय सस्करण हम शीघ्र ही प्रकाशित करने का आयोजन कर रहे हैं। लेकिन इसमे कुछ समय लगना सम्भव है। प्रथम भाग की द्वितीयावृत्ति का मूल्य १०.०० होगा लेकिन जो सज्जन १.०० एडवास भेजकर इसके ग्राहक पहिले से ही बन जायगे उनसे इसका मूल्य केवल ५.०० लिया जायगा। अस्तु जिनके पास प्रथम भाग नही है उनको शीघ्र ही १.०० मनियार्डर से भेजकर अपनी प्रति सुरक्षित कर लेना चाहिए मनियार्डर मिलने पर तुरन्त रसीद भेज दी जायगी।

इस विशेषांक में २३१ वनस्पतियों का वर्णन है तथा चित्र संख्या १७५ है। आप इसके साहित्य को पढ़ें तथा मनन करेंगे तो आपको निश्चय ही प्रतीत होगा कि इस विशेषांक के निर्माण में बहुत अधिक परिश्रम एवं व्यय किया गया है। धन्वन्तरि गत ३६ वर्षों से आयुर्वेद के प्रचार में संलग्न है तथा यदि हम कहें कि धन्वन्तरि ने हजारों लाखों व्यक्तियों को आयुर्वेद भक्त बनाया तथा हजारों को आयुर्वेद-चिकित्सक बनाया तो उसे आप अत्युक्ति न समझें। इस आयुर्वेद प्रचारक मासिक को आपकी सहायता की आवश्यकता है। आप धन्वन्तरि की निम्न प्रकार सहायता कर सकते हैं—

१—स्थानीय चिकित्सकों को इस विशेषांक को दिखायें तथा उनको धन्वन्तरि के ग्राहक बनने के लिये उत्साहित करें। विशेषांक तथा अंक देख कर ऐसा कौन वैद्य होगा जो धन्वन्तरि का ग्राहक न बने। जितने अधिक ग्राहक बढ़ेंगे उतना ही विशाल एवं सुन्दर साहित्य हम आपको धन्वन्तरि द्वारा दे सकेंगे।

२—धन्वन्तरि को अधिकाधिक उपयोगी बनाने के लिए अपने सुझाव दीजियेगा। इसमें कौन से नवीन स्तम्भ रहने चाहिये तथा किस प्रकार के लेख धन्वन्तरि में प्रकाशित करना आपकी सम्मति में उचित होगा।

३—अपने परिचित विद्वानों को अपने अनुभवपूर्ण लेख, सफल चिकित्साविधि तथा प्रभावशाली सरल प्रयोग भेजने के लिये प्रेरित करें।

४—यदि आपने किसी कष्ट-साध्य रोगी (जिसे अन्य औषधियों से निराश होना पड़ा हो) की सफलता-पूर्वक चिकित्सा की हो तो उसका चिकित्सा विवरण प्रकाशनार्थ अवश्य भेजें।

५—विद्वान एवं मर्मज्ञ लेखक जो सपारिश्रमिक लेख देना चाहें वे अपने लेख भेजते समय लेख के ऊपर "सपारिश्रमिक प्रकाशनार्थ" शब्द लिख कर भेजें। उनके लेखों पर पारिश्रमिक देने की व्यवस्था है।

आशा है हमारे सभी ग्राहक धन्वन्तरि को अपना ही पत्र समझते हुये इसका प्रचार करने में एवं इसको अधिकाधिक आकर्षक व उपयोगी बनाने में हमारी सहायता करेंगे।

वनौषधि विशेषांक का तृतीय भाग पूर्व घोषणानुसार वर्ष १९६५ में प्रकाशित करने का विचार है। वर्ष १९६४ के विशेषांक के लिए कई विद्वानों से पत्र-व्यवहार किया जा रहा है, सम्भवतः आगामी अंक में इसकी घोषणा करदी जायगी।

इस वर्ष लघु विशेषांक 'पायरिया अङ्क' प्रकाशित किया जायगा तथा ४ विषय पुरस्कार देने के लिये भी निश्चित किये गये हैं जिनका विवरण इसी अङ्क में पृष्ठ ५०२ पर पढ़ें। इस प्रकार पाठकों को इस वर्ष भी अति महत्वपूर्ण साहित्य देने का हम प्रयत्न कर रहे हैं। आप भी अपना सहयोग अवश्य दीजियेगा।

भवदीय—

देवीशरण गर्ग।

# वनौषधि विशेषांक (द्वितीय भाग)

की

# विषयानुक्रमणिका

सामान्य शल्य विज्ञान—इसमें शल्य चिकित्सा का बृहत् विवेचन है। सर्जरी सम्बन्धी सभी औजारों को भी सचित्र समझाया गया है। सैकड़ों चित्र, बढ़िया कागज पर सुन्दर छपाई, कपड़े की जिल्द। मू० १२) मात्र।

मल-मूत्र रक्तादि परीक्षा ( एलोपैथिक ) (तृतीय संस्करण)—भूमिका लेखक—डा० शिवनाथ खन्ना एम० बी० बी० एस०। प्रस्तुत पुस्तक में बड़े ही सरल शब्दों में उपर्युक्त परीक्षाओं सम्बन्धी सभी बातों का स्पष्ट वर्णन किया गया है। इसमें न केवल मल, मूत्र रक्तादि की परीक्षाओं का ही वर्णन है बल्कि स्राव, प्रलेप, थूक, वीर्य आदि की भी परीक्षा विधि सरल ढंग से दी गयी है। २८ चित्रों के साथ। मूल्य ३) केवल

अभिनव शवच्छेद विज्ञान—ले०-हरिस्वरूप कुलश्रेष्ठ बी० ए०, ए० एम० एस० प्रोफेसर—स्टेट आयुर्वेदिक कालेज लखनऊ उ० प्र०—शरीर रचना ( Anatomy ) विषय संसार प्रचलित सभी चिकित्सा प्रणालियों में अत्यन्त आवश्यक मौलिक विषय सदैव से माना जाता है। इसीलिए आयुर्वेद, तिब्ब ( हकीमी ), होमियोपैथी और एलोपैथी आदि चिकित्सा प्रणालियों के अनुयायी चिकित्सा अभ्यास में इस मूलभूत विषय का अध्ययन अवश्य करते हैं। यह सुपरिचित तथ्य है कि सर्जन ( शल्यकर्ता ) को तो इसकी पग पग पर आवश्यकता पड़ती है। इस विषय का पूर्ण प्रत्यक्ष ज्ञान शवच्छेद ( Dissection ) के बिना किये अधूरा रहता है। यही कारण है कि शवच्छेद में पूर्ण शिक्षण में २ वर्ष का लम्बा समय चिकित्साध्ययन करनेवाले विद्यार्थियों को लगाना पड़ता है। इससे विषय के कलेवर का अनुमान हो सकता है। चिकना ग्लेज कागज एवं सुन्दर छपाई, कपड़े की मजबूत जिल्द। मूल्य १५) लागत मात्र।

डा० अयोध्यानाथ पाण्डेय द्वारा लिखित पुस्तकें—

एलोपैथिक पेटेण्ट मेडिसिन ( चतुर्थ संस्करण )—प्रस्तुत पुस्तक दो खण्डों में लिखी गई है। सभी प्रचलित कम्पनियों द्वारा निकाली गयी सभी पेटेण्ट औषधियों का वर्णन है। यदि पाठक रोगों का निदान कर लें तो उसकी चिकित्सा पुस्तक में दी गयी पेटेण्ट औषधियों द्वारा सफलतापूर्वक की जा सकती है। अतः यह पुस्तक विशेषकर नवागन्तुक चिकित्सकों और विद्यार्थियों के लिये उपयोगी है। मूल्य ४।) मात्र।

ज्वर-चिकित्सा ( तृतीय संस्करण )—इस पुस्तक में ज्वरों के भेद उपभेद उनकी अवस्थायें आदि बातों की सार्वजनिक ढंग से व्याख्या की गयी है। चिकित्सा वर्णन में हर पैथियों का सहारा लिया गया है। उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत। मूल्य २) मात्र।

एलोपैथिक पेटेण्ट चिकित्सा (तृतीय संस्करण)—कहने की आवश्यकता नहीं, आज ७५% एलोपैथिक चिकित्सक पेटेण्ट औषधियों के बल पर ही कठिन से कठिन चिकित्सा चला रहे हैं। विद्वान लेखक ने ऐसी ही परम उपयोगी प्रमुख पेटेण्ट औषधियों का संग्रह इस पुस्तक में किया है। ऐसी अमूल्य पुस्तक का मूल्य २) मात्र।

पुस्तक की उपयोगिता के सम्बन्ध में डा० डी० एन० शर्मा M. D. ( डाइरेक्टर आफ मेडिकल एण्ड हेल्थ सर्विसेज, उत्तर प्रदेश ) का कहना है कि 'यह पुस्तक भैषज्य विशारदों के लिए अत्यन्त उपयोगी है'। प्रत्येक विद्यार्थी एवं चिकित्सा प्रेमी को इसकी एक प्रति अपने पास अवश्य रखनी चाहिए। उत्तम कागज, आकर्षक छपाई। मूल्य ६) मात्र।

आदर्श एलोपैथिक मेटेरिया मेडिका—( लेखक डाक्टर रामनारायण सक्सेना वाइस प्रिन्सिपल बुन्देल खण्ड आयुर्वेदिक कालेज, झाँसी )—पाश्चात्य द्रव्यगुण विषय की यह पुस्तक अबतक की प्रकाशित सभी पुस्तकों से उत्कृष्ट है। भाषा बहुत सरल एव बोधगम्य है। एलोपैथिक चिकित्सा के लिए यह एक बहुत ही सहायक एवं प्रमुख पुस्तक है। मूल्य ११) मात्र।

गर्भस्थ शिशु की कहानी—लेखक—डा० एल० वी० 'गुरु' प्रोफेसर—आयुर्वेदिक कालेज, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय। )—गर्भ का शिशु भला कौन सी कहानी कहेगा ? आश्चर्य न कीजिए। इस विज्ञान को समझिये, इसके अनुसार दिनचर्या बनाइये और सबल सुपुष्ट शिशु को जन्म दीजिये—यही गर्भस्थ शिशु कहता है। ऐसी अमूल्य पुस्तक का मूल्य २) मात्र।

व्रणशोथ विमर्श—( ले०—डा० अवधविहारी अग्निहोत्री, ए० एम० एस० ( का. हि. वि. वि. )—Inflammation के कारण, उत्पत्तिक्रम, लक्षण, निदान, सापेक्ष्य निदान ( Differential Diagnosis ), व्रणशोथ ग्रस्त रोगी की परीक्षाविधि, सामान्य चिकित्सा, विशिष्ट चिकित्सा तथा पथ्यापथ्य आदि का आयुर्वेदिक तथा पाश्चात्य चिकित्सा प्रणाली ( एलोपैथी ) के मतानुसार विशद रूप में तथा भली प्रकार समझाकर लिखा गया है। मूल्य ३) मात्र।

बाल रोग चिकित्सा—ले० डा० रमानाथ द्विवेदी एम० ए०, ए० एम० एस० आयुर्वेद बृहस्पति—बच्चों के समस्त रोगों का इलाज बड़े ही सुगम ढंग से एलोपैथिक एव आयुर्वेदिक ढग से बताया गया है। मू० ५) मात्र।

*डा० प्रिय कुमार चौबे बी० ए०, ए० बी० एम० एस० द्वारा लिखित पुस्तकें—*

१—नासा, गला एवं कर्ण रोग चिकित्सा—नाक, कान एव गले में होने वाले सभी रोगों का वृहद वर्णन एवं उनकी चिकित्सा एलोपैथिक तथा आयुर्वेदिक ढंग से बतायी गई है। मू० ३-५० न० पै०।

२—संकटकालीन प्राथमिक चिकित्सा—आकस्मिक संकटकालीन अवस्था में तात्कालिक उपचार बताया गया है। तथा कोई दुर्घटना से चोट, मोच, कटना, फटना, रक्त बहना, जल जाना, हड्डी टूटना, मूर्छित हो जाना, स्तब्धता, वमन, शूल आदि अवस्थाओं की तात्कालिक उपचार विधि दी गई है। इसके अतिरिक्त विष चिकित्सा तथा घायल रोगी को एक जगह से दूसरी जगह ले जाने की विधि सचित्र बतायी गई है। पुस्तक चिकित्सक तथा सर्वसाधारण के लिए उपयोगी, पठनीय तथा संग्रहणीय है। मू० केवल ४-७५ न० पै०।

३—चर्म रोग चिकित्सा—प्रस्तुत पुस्तक एलोपैथिक एवं आयुर्वेदिक मतानुसार बड़ी सरल भाषा में लिखी गई है। समस्त चर्म रोगों के कारण लक्षण एव चिकित्सा दी गई है। मू० २) मात्र।

४—विटामिन्स—वानस्पतिक खाद्य पदार्थों में पाये जाने वाले समस्त जीवनीय द्रव्यों का वर्गीकरण तथा वृहद् वर्णन किया गया है। प्रसिद्ध कम्पनियों द्वारा प्रस्तुत विटामिन्स का औषधि रूप में योगों का पूर्ण विवेचन है। मू० १-७५।

५—मासिक धर्म एवं गर्भपात—प्रस्तुत पुस्तक में स्त्रियों में होने वाले समस्त मासिकगत विकारों के कारण एव उसके निवारण करने की विधि एलोपैथी तथा आयुर्वेदिक मतानुसार लिखी गई है। साथ ही गर्भपात के मूल कारणों एवं उपायों का भी वर्णन है। मू० १)

६—जननेन्द्रिय रोग चिकित्सा—पुरुषों एवं स्त्रियों के गुप्त रोगों की चिकित्सा बतायी गई है। मूल्य १)

७—सल्फोनामाइड और एण्टीबायोटिक्स —आधुनिक चिकित्सा के अन्तर्गत समस्त चमत्कारिक तथा जीवाणुघ्न औषधियों का प्रस्तुत पुस्तक में पूर्ण वर्णन है। मूल्य २॥)

# आयुर्वेद के उत्तमोत्तम पठनीय ग्रन्थ

प्रत्येक ग्रन्थ उच्च कोटि के विद्वानों द्वारा संपादित है। वैद्यों तथा चिकित्सक-समुदाय को चाहिए कि इन ग्रन्थों की एक-एक प्रति मँगवा कर अवकाश के समय उनका अध्ययन कर अपने ज्ञान की उत्तरोत्तर वृद्धि करते हुए अपने चिकित्सा-व्यवसाय में भी पूर्ण उन्नति कर यश के भागी बनें।

प्रत्येक ग्रन्थ पर भारत के मर्मज्ञ विशिष्ट विद्वानों, पत्र-पत्रिकाओं तथा शिक्षण संस्थाओं द्वारा अनेकानेक उत्तम-उत्तम सम्मतियाँ प्राप्त हुई हैं।

—सम्पादक

१ अगदतंत्र—डा० रमानाथ द्विवेदी। वैद्यों तथा विद्यार्थियों के लिए समान उपयोगी ग्रन्थ। ०–७५

२ अञ्जननिदानम्—सान्वय विद्योतिनी हिन्दी टीका सहित। आयुर्वेद शास्त्र में निदान के लिए श्रेष्ठ ग्रन्थ १–००

३ अभिनन्दनग्रन्थ (सचित्र)—(कविराज श्री सत्यनारायण शास्त्री पद्मभूषण) १५–००

४ अभिनव बूटी दर्पण—(सचित्र) सम्पादक—वनस्पति-विशेषज्ञ श्री रूपलालजी वैश्य। सहज में पहचानने योग्य अनेकानेक चित्रों से विभूषित। वनस्पतियों से चिकित्सा का सर्वोत्तम ग्रन्थ। १०–००

५ अभिनव विकृति विज्ञान—(सचित्र) आचार्य श्रीरघुवीर प्रसाद त्रिवेदी। २२–००

६ अभिनव शरीर क्रिया विज्ञान—(सचित्र) आचार्य प्रियव्रत शर्मा। परिवर्द्धित द्वितीय संस्करण १०–००

७ अष्टाङ्गसंग्रहः—श्री गोवर्द्धनशर्मा छांगाणी कृत 'अर्थप्रकाशिका' हिन्दीटीका सहित। सूत्रस्थान। ८–००

८ अष्टाङ्गहृदयम्—(गुटका) भागीरथी टिप्पणी सहित। ४–००

९ अष्टाङ्गहृदयम्—विद्योतिनी हिन्दी व्याख्या विमर्श सहित। व्याख्याकार—श्री अत्रिदेवगुप्त विद्यालङ्कार। आचार्य वैद्य यदुनन्दन उपाध्याय, द्वारा संशोधित परिवर्द्धित सटिप्पण तृतीय संस्करण। १५–००

१० आयुर्वेद की कुछ प्राचीन पुस्तकें—आचार्य प्रियव्रत शर्मा १–००

११ आयुर्वेद प्रदीप—(आयुर्वेदिक-एलोपेथिक गाइड) संपादक—डा० गंगासहाय पाण्डेय १०–००

१२ आयुर्वेदप्रकाशः—आचार्य गुलराज शर्मा कृत संस्कृत-हिन्दी-व्याख्या सहित। परिवर्द्धित संस्करण १२–५०

१३ आयुर्वेदविज्ञानम्—विद्योतिनी हिन्दी टीका परिशिष्ट सहित। २–००

१४ आयुर्वेद में मूत्रोत्पत्ति की कल्पना—(अंग्रेजी) डा० घाणेकर। ०–२५

१५ आयुर्वेदीयपरिभाषा—गिरिजादयालु शुक्ल विरचित अभिनव प्रकाशिका हिन्दी टीका परिशिष्ट सहित १–२५

१६ आयुर्वेदीय यन्त्र शास्त्र परिचय—(Ayurvedic Surgical Instruments) ८५ चित्रों से विभूषित। आयुर्वेदाचार्य सुरेन्द्रमोहन। १–७५

१७ आसवारिष्टविज्ञान—आचार्य पद्मधर झा। इसमें मद्य, सुरा, प्रसन्ना आदि का वर्गीकरण शास्त्रीय विधि से किया गया है। नवीन प्रकाशन। ३–००

१८ एलोपैथिक मिक्श्चर्स—डा० राजकुमार द्विवेदी २–००

१९ औपसर्गिक रोग—डा० घाणेकर। इस आवृत्ति में अनेक नये रोग समाविष्ट किये गये हैं। प्रथम भाग १०–००
द्वितीय भाग १५–००

२० Comparative Survey of Ayurveda Nosology by Dr Ghanekar 1–00

२१ काकचण्डीश्वरकल्पतंत्रम्—हिन्दी टीका सहित। २–००

२२ कामसूत्रम्—जयमंगला संस्कृत टीका तथा हिन्दी टीका सहित। यन्त्रस्थ

२३ काय चिकित्सा—डा० गङ्गासहाय पाण्डेय। शीघ्र प्रकाशित होगी।

२४ काय चिकित्सा—(आयुर्वेदीय चिकित्सा के मूलभूत सिद्धान्त तथा उनका क्रियात्मक स्वरूप) आयुर्वेद बृहस्पति श्रीरामरक्ष पाठक। १२–५०

२५ काश्यपसंहिता—विद्योतिनी हिन्दी टीका, एवं राजगुरु हेमराज कृत संस्कृत-हिन्दी उपोद्घात सहित १६–००

२६ कौमारभृत्य (नव्य बालरोग सहित)—आचार्य रघुवीरप्रसाद त्रिवेदी। संशोधित द्वितीय संस्करण ८–००

२७ क्लिनिकल पैथौलोजी—( वृहत मल-मूत्र-कफ-रक्तादि परीक्षा )। डा० शिवनाथ खन्ना। १०-००
२८ क्वाथमणिमाला—आयुर्वेद के विभिन्न ग्रन्थों में उपलब्ध समस्त क्वाथों का संग्रह। हिन्दी टीकासहित १-५०
२९ गर्भरक्षा तथा शिशुपरिपालन—डा० मुकुन्दस्वरूप वर्मा। ४-५०
३० गूलरगुणविकासः—श्री चन्द्रशेखरधरमिश्र। गूलर के विविध गुणों के वर्णन चिकित्सा सहित १-००
३१ चरकसंहिता—भागीरथी टिप्पणी सहित। चिकित्सादि समाप्ति पर्यन्त द्वितीय भाग ३-००
३२ चरकसंहिता—'विद्योतिनी' हिन्दी व्याख्या, विशेष विमर्श परिशिष्ट सहित। सम्पादकमंडल: चरकाचार्य राजेश्वरदत्त शास्त्री, वैद्य यदुनन्दन उपाध्याय, डा० गगासहाय पाण्डेय प्रभृति। भूमिका लेखक कविराज श्री सत्यनारायण शास्त्री पद्मभूषण। इन्द्रिय स्थान पर्यन्त १६-००
चिकित्सादि समाप्ति पर्यन्त द्वितीय भाग २०-००, सम्पूर्ण ३६-००
३३ चक्रदत्त—नवीन वैज्ञानिक भावार्थसन्दीपनी भाषाटीका, विविध परिशिष्ट सहित। तृतीय संस्करण १०-००
३४ चरक तथा काश्यपसंहिता का निर्माणकाल—वैद्य रघुवीरशरण शर्मा २-००
३५ चिकित्साशब्दकोश—( Chowkhamba Medical Dictionary ) यन्त्रस्थ
३६ चिकित्सादर्श—वैद्य राजेश्वरदत्तशास्त्री। औषधव्यवस्था लेखन या नुसखानवीसी का अनुपम ग्रन्थ १-२ भाग १०-५०
३७ जीवाणु विज्ञान—डा० घाणेकर। इस पुस्तक में तृणाणु ( Bacteria ) कीटाणु ( Protoza ) विषाणु ( Virus ) इत्यादि जीवाणुओं की विभिन्न श्रेणियों का विवरण उनके प्रकार उनसे उत्पन्न होने वाले रोग और उनकी सम्प्राप्ति तथा चिकित्सा इत्यादि विषयों का समावेश किया गया है। १०-००
३८ तापमापन ( थर्मामीटर )—डा० राजकुमार द्विवेदी। ०-२५
३९ तुलसीविज्ञान—विविध रोगों पर तुलसी के ४३३ सफल सुलभ प्रयोगों का संग्रह। ०-५०
४० त्रिदोषालोक। श्री विश्वनाथ द्विवेदी २-५०
४१ दोषकारणत्वमीमांसा—आचार्य प्रियव्रत शर्मा १-००
४२ द्रव्यगुण मंजूषा—आचार्य शिवदत्त शुक्ल। प्रथम भाग २-००
४३ द्रव्यगुणविज्ञान—आचार्य प्रियव्रत शर्मा। १-३ भाग १८-००
४४ नव परिभाषा—कविराज श्री उपेन्द्रनाथदास कृत हिन्दी टीका सहित। १-७५
४५ नव्य-चिकित्सा-विज्ञान—डा० मुकुन्दस्वरूप वर्मा ८-००
४६ नव्यरोगनिदानम् ( माधवनिदानपरिशिष्टम् )— यन्त्रस्थ
४७ नाड़ीपरीक्षा—श्री ब्रह्मशंकरमिश्र कृत वैद्यप्रिया हिन्दी टीका सहित। ०-३५
४८ नाड़ीविज्ञानम्—आचार्य प्रयागदत्त जोशी कृत विबोधिनी विस्तृत हिन्दी टीका सहित। ०-३५
४९ नेत्ररोग विज्ञान—( सचित्र ) श्रीविश्वनाथ द्विवेदी। इण्डियन मेडिसिन बोर्ड द्वारा पाठ्य स्वीकृत। १०-००
५० पञ्चभूत विज्ञान—कविराज उपेन्द्रनाथदास कृत हिन्दी टीका सहित। ४-००
५१ पञ्चविध कषाय कल्पना विज्ञान—डा० अवधविहारी अग्निहोत्री। १-५०
५२ पदार्थ विज्ञान—डा० वागीश्वरदत्त शुक्ल शीघ्र प्राप्त होगा
५३ पदार्थविज्ञानम्—वैद्य सम्राट, पद्मभूषण, कविराज श्री सत्यनारायण जी शास्त्री। ३-००
५४ परिभाषा प्रबन्ध—पं० जगन्नाथप्रसाद शुक्ल। परिभाषा सम्बन्धी सभी विषयों का तुलनात्मक विवेचन २-५०
५५ पेटेण्ट प्रेस्क्राइबर या पेटेण्ट मेडिसिन्स—डा० रमानाथ द्विवेदी। संशोधित, परिवर्धित द्वि० संस्करण ७-००
५६ प्रत्यक्ष औषधि निर्माण—आचार्य श्री विश्वनाथ द्विवेदी। औषधि निर्माण का अपूर्व ग्रन्थ ३-००
५७ प्रसूति विज्ञान—( सचित्र ) [ A Text book of Midwifery ] डा० रमानाथ द्विवेदी १०-००
५८ प्रारम्भिक उद्भिद् शास्त्र—वनस्पति विशेषज्ञ प्रोफेसर बलवन्त सिंह। ४-५०
५९ प्रारम्भिक भौतिकी—श्री निहालकरण सेठी। भौतिक विज्ञान की पाठ्य स्वीकृत सर्वोत्तम पुस्तक ५-५०

६० **प्रारम्भिक रसायन**—प्रो० श्री फूलदेवसहाय वर्मा। यह उन प्रारम्भिक पुस्तकों में है जिनके द्वारा हिन्दी माध्यम से 'रसायन-विषय' का पठन-पाठन किया जाता है। सभी कालेजों में पढ़ाई जाती है। ४-५०

६१ **प्लीहा के रोग और उनकी चिकित्सा**—कविराज ब्रह्मानन्द चन्द्रवंशी। ०-३५

६२ **फलसंरक्षण विज्ञान ( Fruit Preservation )**—डा० युगलकिशोर गुप्त। १-००

६३ **वस्तिशलाकाप्रवेश ( एनिमा और केथेटर )**—पुस्तक छात्रों तथा वैद्यों के लिए समान उपयोगी है ०-४०

६४ **बीसवीं शताब्दी की ओषधियाँ**—डा० मुकुन्दस्वरूप वर्मा। ८-००

६५ **भारतीय रसपद्धति**—कविराज अत्रिदेव गुप्त। धातुओं आदि के शोधन मारण का सरल पथप्रदर्शक १-५०

६६ **भावप्रकाशः**—मूल मात्र। पूर्वार्द्ध ३-०० मध्यमोत्तर खण्ड ७-०० संपूर्ण १०-००

६७ **भावप्रकाशः**—(शोधपूर्ण नवीन संस्करण) नवीन वैज्ञानिक 'विद्योतिनी' हिन्दी टीका परिशिष्ट सहित २६-००

६८ **भाव-प्रकाशज्वराधिकारः**—नवीन वैज्ञानिक विद्योतिनी भाषा टीका परिशिष्ट सहित। ४-००

६९ **भावप्रकाशनिघण्टुः**—(नवीन संस्करण) सम्पादक-डा० गंगासहाय पाण्डेय। आयुर्वेदिक कालेजों के पाठ्यक्रम को ध्यान में रखकर इस निघंटु भाग की नवीन मौलिक व्याख्या प्रस्तुत की गई है ९-००

७० **भिषक् कर्मसिद्धि**—डा० रमानाथ द्विवेदी यन्त्रस्थ

७१ **भेलसंहिता**—श्री गिरिजा दयालु शुक्ल कृत टिप्पणी सहित। शोधपूर्ण संस्करण। १०-००

७२ **भैषज्यरत्नावली**—( शोधपूर्ण द्वितीय संस्करण ) 'विद्योतिनी' हिन्दी व्याख्या, विमर्श सहित १६-००

७३ **भैषज्यकल्पनाविज्ञान**—डा० अवधविहारी अग्निहोत्री ५-००

७४ **मदनपालनिघण्टुः**—मूल। टिप्पणी सहित। १-००

७५ **मर्म-विज्ञान**—( सचित्र ) आचार्य रामरक्ष पाठक। १०७ मर्मों की सचित्र व्याख्या की गयी है। ३-५०

७६ **माधवनिदानम्**—वैद्य उमेशानन्द शास्त्री कृत सुधालहरी संस्कृत टीका सहित। यन्त्रस्थ

७७ **माधवनिदानम्**—सर्वाङ्गसुन्दरी हिन्दी टीका सहित ४-५०

७८ **माधवनिदानम्**—'मधुकोष' संस्कृत तथा 'विद्योतिनी' हिन्दी टीका, विमर्श सहित। १-२ भाग १४-००

७९ **माधवनिदानम्**—मधुकोष संस्कृत व्याख्या, मनोरमा हिन्दी टीका सहित। ६-००

८० **मूत्र के रोग**—डा० घाणेकर। ( Diseases of urine, urinary system and allied diseases ) मूत्रविज्ञान सम्बन्धी सर्वश्रेष्ठ नवीन प्रकाशन। ६-००

८१ **यकृत के रोग और उनकी चिकित्सा**—वैद्य श्री सभाकान्त झा। २-००

८२ **योग-चिकित्सा**—अत्रिदेव गुप्त विद्यालंकार। रोग की कौन सी अवस्था में, कौन-कौन सी ओषधियाँ किस अनुपान से किस समय व्यवहार की जा सकती हैं यह इस पुस्तक का विषय है। ३-५०

८३ **योगरत्नाकर**—मूल। गुटका संस्करण। ६-००

८४ **योगरत्नाकर**—विद्योतिनी हिन्दी टीका सहित। कायचिकित्सा में जिन-जिन बातों का ज्ञान आवश्यक है उन विषयों की आश्रय निधि इस ग्रन्थ में भरी पड़ी है। १८-००

८५ **रतिमञ्जरी**—गद्य-पद्यात्मक हिन्दी अनुवाद सहित ०-४०

८६ **रक्त के रोग**—डा० घाणेकर। नवीन आवृत्ति। १०-००

८७ **रसचिकित्सा**—कविराज प्रभाकर चट्टोपाध्याय ६-००

८८ **रसरत्नसमुच्चयः**—सुरत्नोज्ज्वला हिन्दी टीका सहित। अभिनव संस्करण। १०-००

८९ **रसरत्नसमुच्चयः**—मूल। टिप्पणी सहित। मूल्य सुलभ संस्करण ३-०० उत्तम संस्करण ३-७५

९० **रसादि परिज्ञान**—पं० जगन्नाथप्रसाद शुक्ल। षट् रसों के सम्बन्ध में गवेषणात्मक विवेचन २-००

९१ **रसाध्यायः**—संस्कृत टीका सहित। यह रसशास्त्र का अतिप्राचीन छोटा किन्तु उपयोगी अद्भुत ग्रन्थ है १-००

९२ **रसायनखण्डम् ( रसरत्नाकर का चतुर्थ खण्ड )**—रसायन तथा वाजीकरण का अपूर्व ग्रन्थ ०-७५

९३ **रसार्णवं नाम रसतन्त्रम्**—भागीरथी बृहद् टिप्पणी एवं विशेष विवरण से युक्त। ३-००

९४ रसेन्द्रसारसंग्रह.—बालबोधिनी-भागीरथी टिप्पणी सहित। यन्त्रस्थ

९५ रसेन्द्रसारसंग्रहः—( सचित्र ) नवीन वैज्ञानिक रसचन्द्रिका हिन्दी टीका विमर्श परिशिष्ट सहित ६–००

९६ रसेन्द्रसारसंग्रहः—( सचित्र ) गूढार्थसंदीपिका संस्कृत व्याख्या सहित। व्याख्याकार-अम्बिकादत्त शास्त्री ५–००

९७ राजकीय ओषधियोग संग्रह—आचार्य श्री रघुवीरप्रसाद त्रिवेदी ए. एम. एस. ७–००

९८ राष्ट्रियचिकित्सासिद्धयोगसंग्रहः—आचार्य श्री रघुवीरप्रसाद त्रिवेदी। इसमें सिद्ध, कषाय, चूर्ण, तैल, घृत, अवलेह, गुटिका, रस आदि के गुण, अनुपान और निर्माण का पूर्ण विवरण है १–५०

९९ रोगनामावली कोष—वैद्य दलजीतसिंह। आयुर्वेदीय, यूनानी, डाक्टरी रोगोंके नाम और परिचय सहित ३–५०

१०० रोगनिवारण—( Treatment ) डा० शिवनाथ खन्ना। १४–००

१०१ रोग परिचय ( Clinical Medicine )—डा० शिवनाथ खन्ना। इसमें रोगों की व्याख्या, वर्णन, कारक, मरक-विज्ञान, निदान, चिकित्सा आदि का वर्णन किया गया है। परिवर्धित द्वितीय संस्करण १२–७५

१०२ रोगि-परीक्षा विधि—( सचित्र ) आचार्य प्रियव्रत शर्मा ६–००

१०३ रोगी परीक्षा ( Physical Examinations )—डा० शिवनाथ खन्ना। पुस्तक में नवीन वैज्ञानिक-पद्धति के आधार पर रोगीपरीक्षा की विधियों का चित्रों तथा तालिकाओं द्वारा वर्णन है। ६–००

१०४ रोगीरोग विमर्श—डा० रमानाथ द्विवेदी २–००

१०५ वनौषधि चन्द्रोदय—इस विशाल निघण्टु ग्रंथ में भारतवर्ष में पैदा होने वाली समस्त वनस्पतियों, खनिज-द्रव्यों, विष-उपविषों के गुण-धर्मों का सर्वाङ्गीण विवेचन है। प्रत्येक वस्तु के भिन्न-भिन्न भाषाओं में नाम, उत्पत्तिस्थान, आयुर्वेद, यूनानी और आधुनिक चिकित्साविज्ञान की दृष्टि से उनके गुण-धर्मों का वर्णन, भिन्न-भिन्न रोगों पर उसके उपयोग, उस वस्तु के मेल से बनने वाले सिद्ध प्रयोगों का विवेचन बहुत ही सुन्दर तथा विस्तार से किया गया है। अपने विषय का अद्वितीय ग्रंथ है। पृथक्-पृथक् प्रत्येक भाग का मूल्य ५–०० तथा संपूर्ण ग्रंथ १–१० भाग का मूल्य ४०–००

१०६ वनौषधि दर्शिका—प्रो० बलवन्त सिंह। लगभग २०० वनौषधियों का विवरण दिया गया है। २–५०

१०७ विषविज्ञान और अगदतन्त्र—डा० युगलकिशोर गुप्त एवं डा० रमानाथ द्विवेदी। इसमें उन विषैले द्रव्यों का वर्णन है जिनका आत्महत्या या परहत्या के लिए व्यवहार किया जाता है १–७५

१०८ वैद्यक परिभाषाप्रदीप—आयुर्वेदाचार्य प्रयागदत्तजोशी कृत प्रदीपिका हिन्दी टीकासहित। द्वितीयसंस्करण १–५०

१०९ वैद्यकीय सुभाषितावली—डा० प्राणजीवन माणेकचन्द मेहता। वेद से लेकर वैद्यजीवन ग्रंथ तक मे आये हुए आयुर्वेदिक सुभाषितों का सग्रह। मूल संस्कृत, अग्रेजी अनुवाद सहित। २–००

११० वैद्यजीवनम्—अभिनव सुधा हिन्दी टीका टिप्पणी सहित। टीकाकार—श्री कालिकाचरणशास्त्री १–२५

१११ वैद्यसहचर—आयुर्वेदाचार्य श्री विश्वनाथ द्विवेदी। लेखक के ४० वर्षों के लाभप्रद सिद्धयोगों का संग्रह ३–००

११२ व्यवहारायुर्वेद-विषविज्ञान-अगदतन्त्र—डा० युगल किशोर गुप्त एवं डा० रमानाथ द्विवेदी। ४–५०

११३ शल्य प्रदीपिका—( सचित्र ) डा० मुकुन्दस्वरूप वर्मा। शल्यविज्ञान की उत्तम पुस्तक। १२–५०

११४ शल्य तन्त्र में रोगी परीक्षा ( Clinical Methods in Surgery )—डा० पी जे देशपाण्डे ७–००

११५ शार्ङ्गधरसंहिता—नवीन वैज्ञानिक विमर्शोपेत सुबोधिनी हिन्दी टीका सहित। परिष्कृत नवीन सस्करण ५–००

११६ शालाक्य तन्त्र ( निमितन्त्र )—इस पुस्तक के ५ भागों में क्रमश. नासिका, शिर, कान, मुख एवं आँखों के रोगों के हेतु, निदान, सम्प्राप्ति आदि की विस्तृत विवेचना की गई है। ९–००

११७ शिलाजीत विज्ञान—शिलाजीत का परिचय, शोधनादि तथा अनुभूत योगों का विशद् वर्णन है। ०–७५

११८ सचित्र-इन्जेक्शन—डा० शिवनाथ खन्ना १०–००

११९ सामान्यरोगों की रोकथाम—डा० प्रियकुमार चौबे ३–५०

१२० **सिद्धभेषज संग्रह**—आचार्य युगल किशोर गुप्त तथा डा० गंगासहाय पाण्डेय। राज संस्करण ९–०० उत्तम संस्करण ८–०० सुलभ संस्करण ७–००

१२१ **सुश्रुतसंहिता**—आयुर्वेदतत्त्वसंदीपिका हिन्दी टीका वैज्ञानिक विमर्श सहित। टीकाकार–कविराज अम्बिकादत्त शास्त्री। टीकाकार ने मूल संहिता के भावों को सरल भाषा में नवीन विज्ञान के साथ तुलना कर विषयों को अधिक स्पष्ट एवं बुद्धिग्राह्य बना दिया है। सपूर्ण ग्रंथ २४–००

१२२ **सुश्रुतसंहिता**—सुदामा मिश्र कृत सुधा संस्कृत टीका सहित १२–००

१२३ **सुश्रुतसंहिता शरीर स्थान**—नवीन वैज्ञानिक 'प्रभा'–'दर्पण' हिन्दी व्याख्या सहित ३–५०

१२४ **सूचीवेध विज्ञान**—डा० राजकुमार द्विवेदी। परिष्कृत द्वितीय संस्करण। १–५०

१२५ **सौश्रुती**—डा० रमानाथ द्विवेदी। प्राचीन संस्कृत ग्रन्थों में इस विषय की यत्र-तत्र बिखरी हुई सामग्री को क्रमबद्ध एवं आधुनिक विज्ञान से आलोकित सरल भाषा में प्रस्तुत किया है। द्वितीय संस्करण ८–५०

१२६ **स्टेथिस्कोप** तथा **नाडी परीक्षा**—( सचित्र ) इस पुस्तक मे स्टेथिस्कोप की बनावट, परीक्षा, ध्वनिवर्णन आदि तथा नाडीपरीक्षा संबन्धी सभी ज्ञातव्य विषयों का वर्णन है ०–७५

१२७ **स्त्रीरोग-विज्ञान ( सचित्र )**—डा० रमानाथ द्विवेदी ३—००

१२८ **स्वास्थ्यविज्ञान और सार्वजनिक आरोग्य**—डा० भास्कर गोविन्द घाणेकर ७—५०

१२९ **स्वस्थवृत्त समुच्चय**—चरकाचार्य श्री राजेश्वरदत्त शास्त्री कृत हिन्दी टीका सहित। ६–५०

१३० **स्वास्थ्यसंहिता**—हिन्दी टीका सहित। लेखक–कविराज नानकचन्द वैद्य शास्त्री। स्वास्थ्य विज्ञान के सभी सम्भावित प्रश्नों का विवेचन इस पुस्तक में किया गया है। २–५०

१३१ **स्वास्थ्यस्थान ( स्वास्थ्यशिक्षापाठावली )**—डा० घाणेकर। परिष्कृत द्वितीय संस्करण यन्त्रस्थ

१३२ **हैजा ( विसूचिका ) चिकित्सा**—इसमें हैजा का इतिहास, लक्षण, निदान, चिकित्सा और उससे बचने के उपाय तथा कुछ अनुभूत नवीन पेटेंट ओषधियों का भी वर्णन किया गया है। ०–७५

# आयुर्वेद-प्रकाशः

( शोधपूर्ण परिवर्धित नवीन संस्करण )

**'अर्थविद्योतिनी' संस्कृत-हिन्दी व्याख्या**

*व्याख्याकार—श्री गुलराज शर्मा*

श्री माधव उपाध्याय विरचित इस ग्रन्थ की गणना आयुर्वेदीय रसशास्त्र के उत्कृष्टतम ग्रन्थों में की जाती है। १७वीं शताब्दी तक जितनी भी सामग्री रसशास्त्र पर एकत्रित हो सकी थी प्राय उस संपूर्ण सामग्री का संकलन विद्वान् लेखक ने इस ग्रन्थ में किया है। व्याख्याकार ने तो इस संस्करण में संस्कृत-हिन्दी दोनों व्याख्याओं को इतना सरल और सुस्पष्ट कर दिया है कि सभी के लिए यह रस-ग्रन्थ समान उपयोगी हो गया है। १२—५०

# आसवारिष्टविज्ञान

**आचार्य श्री पक्षधर झा**

इस ग्रन्थ में मद्य, सुरा, प्रसन्ना, सीधु, वारुणी आदि सभी आसवारिष्ट-भेदों की परिभाषा, निर्माणविधि, सेवन विधि, मात्रा, मानों का तुलनात्मक विवेचन तथा रोगाधिकार पूर्वक आसवारिष्ट का वर्गीकरण शास्त्रीय विधि से किया गया है। ३—००

# चरकसंहिता

( कविराज श्री सत्यनारायणजी शास्त्री के तत्त्वावधान में सम्पादक मण्डल द्वारा प्रतिसंस्कृत )

**'विद्योतिनी' हिन्दी व्याख्या 'विमर्श' परिशिष्टसहित**

इसमें पाठान्तर सहित मूलपाठ को छात्रों की सुविधानुसार विभाजित कर उसका अनुवाद तथा 'विमर्श' नामक विशद व्याख्या दी गई है जिसमें चक्रपाणि की 'आयुर्वेद-दीपिका' संस्कृत टीका के अधिकांश भाग एवं आधुनिक चिकित्सासिद्धान्तों का समावेश तथा समन्वय किया गया है। स्पष्टीकरण के लिए सारणियाँ तथा अंग्रेजी पर्याय भी दिए गए हैं। काशी हिन्दू विश्वविद्यालय तथा जामनगर के आयुर्वेदमहारथी सम्पादक-मण्डल के सम्पादकत्व में उपर्युक्त व्याख्या, विमर्श, परिशिष्ट आदि से सुसज्जित शोधपूर्ण यह बेजोड़ संस्करण राष्ट्रभाषा हिन्दी में प्रकाशित हुआ है। कविराज श्री सत्यनाराय शास्त्री जी की भूमिका तथा सपादक-मण्डल के गवेषापूर्ण सम्पादकीय मानों इसे सप्राण बना दिया है। इन्द्रियस्थानपर्यन्त १६—००

चिकित्सादि समाप्तिपर्यन्त २०—००

सम्पूर्ण ३६—००

## द्रव्यगुण-विज्ञान

आचार्य प्रियव्रत शर्मा

इसके प्रथम भाग के द्रव्यखण्ड, कर्मखण्ड एवं कल्पखण्ड में तत्तद्विषयों का प्राचीन एवं नवीन दृष्टियों से अतिसूक्ष्म विवेचन है। द्वितीय भाग में औद्भिद और जांगम तथा तृतीय भाग में पार्थिव द्रव्यों का समावेश है। प्रत्येक द्रव्य के परिचय, गुण, कर्म तथा प्रयोग विस्तार के साथ वर्णित हैं। यथास्थल आधुनिक एवं यूनानी विचारों का भी समावेश है। १-३ भाग, मूल्य १८–००

## माधवनिदानम्

( संशोधित परिवर्द्धित द्वितीय संस्करण )

'मधुकोश' तथा सविमर्श 'विद्योतिनी' हिन्दी व्याख्या

प्रस्तुत संस्करण में माधवनिदान का मूल पाठ, विशद भाषार्थ, संस्कृत 'मधुकोश' टीका, मधुकोष टीका की हिन्दी व्याख्या, वैज्ञानिक एवं तुलनात्मक विवेचन सहित विशद विमर्श, मूल श्लोकों का ग्रन्थादिनिर्देश एवं नवीन रोगों का परिशिष्ट श्लोकों में भाषार्थ युक्त दिया गया है।

मूल्य पूर्वार्द्ध ७–५०, उत्तरार्द्ध ७–५०

## स्त्री-रोग-विज्ञान ( सचित्र )

( Diseases of Women )

डा० रमानाथ द्विवेदी

इसमें अङ्गव्यापद, रजोव्यापद, योनिव्यापद, उपसर्गव्यापद, अर्बुदव्यापद तथा शस्त्रकर्म आदि अनेक विषय हैं। सर्वोपरि विशेषता समन्वयात्मक पद्धति का लेखन है जिसमें अत्यन्त प्राचीनकाल के आयुर्वेद के सिद्धान्तों और सूत्रों के उल्लेख से प्रारम्भ करके आधुनिक युग के नवीनतम आविष्कारों से प्रकाशित रोग विज्ञान तथा चिकित्सा का सङ्कलन हो गया है। मूल्य ३–००

## क्लिनिकल पैथौलोजी ( सचित्र )

( बृहत् मल-मूत्र-कफ-रक्तादि-परीक्षा )

डा० शिवनाथ खन्ना

प्रत्येक परीक्षाविधि सरल हिन्दी में विशद रूप से वर्णित है। पुस्तक के ३ खण्डों में से प्रथम खण्ड मे विभिन्न परीक्षाओं का, द्वितीय खण्ड में विभिन्न कृमियों का तथा तृतीय खण्ड में जीवाणुओं का वर्णन है। लगभग ७८ चित्र भी हैं। मूल्य १०–००

## भावप्रकाशः

( शोधपूर्ण परिवर्द्धित नवीन संस्करण )

नवीन वैज्ञानिक 'विद्योतिनी' हिन्दी व्याख्या

इसमें गर्भप्रकरण के ऊपर डाक्टरी तथा आयुर्वेदिक मतानुसार समन्वयात्मक परिशिष्ट तथा निघण्टुप्रकरण में सभी वनौषधियों का विस्तृत परिचय, नवीन वैज्ञानिकों द्वारा आविष्कृत गुण धर्मों एवं प्रयोगों का विस्तृत वर्णन तथा उपलब्ध वनस्पतियों की असली-नकली की पहचान, सभी भाषाओं में उनके नाम आदि सभी ज्ञातव्य विषयों का विवरण किया गया है। चिकित्सा-प्रकरण में प्रत्येक रोग की डाक्टरी मतानुसार निदानादि के साथ चिकित्सा तथा आयुर्वेदिक और डाक्टरी मतों की समन्वयात्मक टिप्पणी भी दी गई है। मूल्य पूर्वार्द्ध १२–००, उत्तरार्द्ध १५–००

## आयुर्वेद-प्रदीप

( आयुर्वेदिक–एलोपैथिक गाइड )

( संशोधित, परिवर्धित, नवीन-संस्करण )

डा० राजकुमार द्विवेदी, डा० गंगासहाय पाण्डेय

पृ० सं० लगभग ९००, उत्तम कागज, नया टाइप, मनोरम आवरण। परिष्कृत संस्करण मूल्य १०–००

प्रस्तुत ग्रन्थ में प्राच्य तथा पश्चात्य विषयों का समन्वय, इतिहास, प्रसार अंग तथा धातूपधातुओं की रचना एवं कार्य, विभिन्न परीक्षाएँ, विटामिन, नाना प्रकार के पथ्य एलोपैथिक-आयुर्वेदिक सम्पूर्ण औषधों के निर्माण प्रयोग एवं गुणधर्म-विज्ञान, हिन्दी-अंगरेजी नामावली, रोगों की उभयविध चिकित्सा आदि अनेक विषय वर्णित हैं।

## रसचिकित्सा

कविराज प्रभाकर चट्टोपाध्याय

इस ग्रन्थ में पारद के १८ संस्कारों का तथा पारद हरिताल आदि की भस्म निर्माण विधि, स्वर्ण घटित मकरध्वज निर्माण प्रकार, अभ्रकादि खनिज धातुओं का आश्चर्यजनक शोधन-मारण तथा विविध प्रकार के ज्वर और हैजा, सुजाक, उपदंश आदि दुःसाध्य रोगों की भी आधुनिक चिकित्साविधि लिखी गई है मूल्य ६–००

## चरकसंहिता का निर्माण-काल

श्री रघुवीरशरण शर्मा

अग्निवेश आदि के जीवन-काल के निर्णय के द्वारा चरकसंहिता तथा काश्यपसंहिता के निर्माणकाल पर प्रकाश डाला गया है। मूल्य २–००

# पेटेण्टप्रेस्क्राइबर या पेटेण्ट मेडिसिन्स

### डा० रमानाथ द्विवेदी

( संशोधित परिवर्द्धित नवीन संस्करण )

५५० पृष्ठों के इस विशाल ग्रंथ में ४०० से अधिक रोगों पर हजारों पेटेण्ट दवाओं का प्रयोग बताया गया है। रोग का नाम, उस पर विविध कंपनियों के योग, कंपनियों के नाम, प्रयोगविधि और मात्रा लिखी गई है। ७-००

# स्वास्थ्यविज्ञान और सार्वजनिक आरोग्य

### डा० भास्करगोविन्द घाणेकर

इस सपरिष्कृत परिवर्धित चतुर्थ संस्करण में मन-स्वास्थ्य और मनोविकार-प्रतिबन्धन जैसे महत्त्वपूर्ण नये विषयों का समावेश तथा अंग्रेजी-हिन्दी कोष का रूप हिन्दी-बदलकर अंग्रेजी शब्दकोष दे दिया गया है। मूल्य ७-५०

# सुश्रुतसंहिता—सम्पूर्ण

### डा० कविराज अम्बिकादत्त शास्त्री कृत

### सविमर्श 'आयुर्वेदतत्त्वसंदीपिका' हिन्दीव्याख्या

इस अभिनव व्याख्या में प्रत्येक गूढ सूत्र पर वैज्ञानिक शब्दावली द्वारा सुश्रुत का महाभाष्य ही प्रस्तुत किया गया है। विमर्श में प्राचीन एवं नवीन विज्ञान की सप्रमाण तुलना एक ही स्थल पर की गई है जिससे दोनों विषयों की जानकारी हो जाती है। मूल्य २४-००

# भावप्रकाशनिघण्टुः

### डा० गंगासहाय पाण्डेय

इस ग्रन्थ में प्रत्येक वनौषधि की सभी उपजातियों एवं विभिन्न प्रान्तों में प्रचलित तत्सम द्रव्यों का विस्तृत परिचय, नवीन अनुसन्धानों द्वारा आविष्कृत रासायनिक विश्लेषण, गुण-धर्म एवं आमयिक प्रयोगों का वर्णन, तथा ओषधियों के अनेक भाषाओं में प्रसिद्ध नाम, उत्पत्ति स्थान तथा आकृति आदि का विशद वर्णन है। मूल्य ९-००

# शार्ङ्गधरसंहिता

'सुबोधिनी' हिन्दीटीका, विमर्श, परिशिष्ट-सहित।

इसकी हिन्दी टीका तथा टिप्पणी में ग्रंथ के भावों को विशेष प्रयत्नों द्वारा सुरक्षित रखा गया है। विमर्श द्वारा ग्रंथ की गूढ ग्रंथियों को भी सरलतापूर्वक स्पष्ट किया गया है। मान आदि के सम्बन्ध में ऐसे मत का संग्रह किया गया है कि प्रत्यक्ष क्रियाओं में कहीं कोई बाधा न हो। मूल्य ५-००

# रसरत्नसमुच्चयः

( सचित्र 'शोधपूर्ण' तृतीय संस्करण )

### 'सुरत्नोज्ज्वला' हिन्दीटीका, परिशिष्ट सहित

प्राच्य-पाश्चात्योभय चिकित्सा सिद्धान्तों के मर्मज्ञ टीकाकार डा० कविराज अम्बिकादत्त शास्त्री जी ने खनिजों की उत्पत्ति, भेद, प्राप्ति आदि का विशद वर्णन तथा आधुनिक वैज्ञानिक अनुसन्धानों से प्राचीन सिद्धान्तों का समन्वय करते हुये योग-निर्माण का भी व्याख्यान कर दिया है। प्रत्येक रोग की चिकित्सा के अन्त में पथ्यापथ्य का सम्यग् विवेचन प्रस्तुत किया गया है। सन्दिग्ध स्थलों को उदाहरणादि से स्पष्ट किया गया है तथा 'विमर्श' नामक टिप्पणी में स्वसिद्धानुभवों का सन्निवेश है। ग्रन्थारम्भ में आयुर्वेदिकयन्त्रों का सचित्र परिचय प्रस्तुत किया गया है मूल्य १०-००

# चक्रदत्तः

### 'भावार्थसन्दीपिनी' हिन्दी टीका परिशिष्ट सहित

'तत्त्वचन्द्रिका' संस्कृत टीका के आयुर्वेदविषयक पूरे पाण्डित्य का सार प्रस्तुत टीका में पदे-पदे अनुस्यूत है। कहीं कहीं टीकाकार की विशेष टिप्पणियाँ इसमें चार चाँद प्रतीत होती हैं। पाठकों की सुविधा के लिये इसके सुविस्तृत परिशिष्ट को दो भागों में विभाजित कर दिया गया है। प्रथम परिशिष्ट में निदान ( पञ्चलक्षण ), एलोपैथिक पद्धति से विविध विशद परीक्षायें ( मल, मूत्र, शब्द, स्पर्श, रूप, नेत्र, मुख, जिह्वा नाड़ी आदि की ), मृत्यु-सामान्य-लक्षण, वातादिप्रकोपक हेतु, काल, मान-परिभाषा, ओषधि-ग्रहणकाल, पञ्चरूपाय-वर्णन आदि तथा द्वितीय परिशिष्ट में प्रत्येक रोग का पथ्यापथ्यादिनिरूपण किया गया है। मूल्य १०-००, पक्की जिल्द १२-००

# प्रसूति-विज्ञान

( सचित्र परिवर्द्धित द्वितीय संस्करण )

### आयुर्वेदबृहस्पति डॉ० रमानाथ द्विवेदी

आजतक इस प्रकार की सर्वाङ्गपूर्ण प्रसूतितन्त्र की कोई भी अन्य पुस्तक राष्ट्र भाषा में उपलब्ध नहीं थी जिसमें एक स्थान पर विभिन्न अध्यायों के क्रम से अद्यावधि प्राच्य एवं पाश्चात्य मतों का समन्वयात्मक संग्रह हो। वैज्ञानिक पुस्तकों की तरह विषय को अधिक स्पष्ट करने के लिये लगभग २०० से ऊपर चित्र भी स्थान-स्थान पर लगा दिये गये हैं। प्रसूति शास्त्र के विषयों से सम्बद्ध कई अन्य विषयों का जैसे 'यूजेनिकस' 'सेक्सुवोलाजी' 'एन्थ्रोपोलाजी' का भी प्रसङ्ग यत्र तत्र आकर विषय को अधिक सरस बना देता है। मूल्य १०-००

प्राप्तिस्थान—**धन्वन्तरि कार्यालय, विजयगढ़, अलीगढ़ ( यू० पी० )**

## कांटाआलू (कंटालु)
*Dioscorea pentaphylla Linn*




विवरण पृष्ठ ६३ पर देखें।

## गेरुवा (अर्गट)
*Clavicefos purpurea, Fr Tul*



विवरण पृष्ठ ४८५ पर देखें।

## काकरोल (ककोड़ा बांझ)
*Momordica cochinchinensis spreng.*




विवरण पृष्ठ [illegible] पर देखें।

## ([illegible]) काकोली
*Luvunga scandens Ham.*




विवरण पृष्ठ [illegible] पर देखें।




# धन्वन्तरि

धन्वन्तरयेनमः — आयुर्वेद का सर्वोत्तम सचित्र मासिक ।


धत्तेभरं कुसुमपत्र फलावलीनां धर्मव्यथां वहति शीतभयां रुजं च ।
यो देहमर्पयति चान्य सुखस्य हेतोस्तस्मै वदान्यगुरवे तरवे नमस्ते ॥

—भवभूति


| भाग ३७ | वनौषधि विशेषांक | फरवरी |
|---|---|---|
| अङ्क २ | | १६६३ |


## वनौषधि-प्रार्थना

या. फलिनीर्या अफला अपुष्पा याश्च पुष्पिणी. ।
वृहस्पतिप्रसूता स्तानो मुंचन्त्वऽंहस ॥

—यजु १२ । ८६

वृहस्पति द्वारा आविर्भूत फलयुता अथवा फल रहिता पुष्पो सहित अथवा पुष्पो रहित जो औषधिया हैं वे हमारे रोगजनित दु खा को दूर करें ।

मुञ्चन्तु मा शपथ्यादथो वरुण्याद्रुत ।
अथो यमस्य पड्वीशात् सर्वस्माद् देवकिल्विषात् ॥

—यजु १२ । ६०

वे औषधिया मुझको शपथ सम्बन्धी दोष सज्जन निन्दक-दोष, यमराज के आतक के भय तथा देवताओ के प्रति किये हुए सम्पूर्ण अपराधो से छुड़ावे ।

अवपतन्तीरवदन्दिव औषधयस्परि ।
यं जीवमश्नवामहै न स रिष्याति पूरुष ॥

—यजु १२ । ६१

[दिव ] स्वर्ग से [अवपतन्ती] उतरती हुई [ओषधय ] औषधिया [परि] मिलकर [अवदन्] वोली [य] जिस [जीवम्] जीवको [अश्नवामहै] हम प्राप्त होवें [स] वह [न] नही [रिष्याति] दु खी होगा ।

# निवेदन



"वनौषधि-रत्नाकर" जो अब विशेषांक के रूप मे प्रकाशित हो रहा है उसका यह द्वितीय खण्ड है। इसके प्रथम खण्ड मे 'अ से औ' तक की प्रमुख वनौषधियो का सचित्र वर्णन विभिन्न रोगो पर उनके प्रयोगात्मक विवरण सहित ग्राहक, अनुग्राहक, सहृदय विद्वान, अभिभावक एव समालोचको के सम्मुख आ चुका है तथा उस पर विद्वानो के मुक्तकण्ठ से दिये हुए समालोचनात्मक प्रशसापत्रो का प्रकाशन यथा समय धन्वन्तरि के गताङ्को मे हो चुका है। लेखक उन सबका आभारी और कृतज्ञ है।

इस ग्रन्थ की रूप रेखा आदि का विवरण विस्तारपूर्वक प्रथम खण्ड के प्राक्कथन मे दिया जा चुका है। अत उसका पुन पिष्टपेषण अनुपयोगी एव अनावश्यक होने से हम इस खण्ड के विषय मे इतना ही निवेदन करना चाहते हैं कि इसमे 'क' वर्ग की यथा प्राप्त प्राय सर्व प्रमुख वनौषधियो का विवरण अनति-विस्तार रूप से किया गया है। वनौषधि के विषय मे महत्त्वपूर्ण और उपादेय बातों का जितना उल्लेख होना चाहिए उतना ही और वह भी सक्षेप मे ही किया गया है। कारण अधिक विस्तार कर व्यर्थ ही ग्रथ के कलेवर को बढाना हमे तथा पाठको को और प्रकाशको को अभीष्ट नही है।

इस खण्ड की तथा आगे के खण्डो की रचना मे हमे "द्रव्यगुण विज्ञान" (लेखक श्रीयुत प्रियव्रत शर्मा एम ए, ए एम एस आयुर्वेदाचार्य प्राध्यापक आयुर्वेदिक कालेज, हिन्दू विश्वविद्यालय, काशी) से बहुत सहायता मिली है। एतदर्थ हम लेखक महानुभाव के हृदय से आभारी हैं। तथा वैद्याचार्य श्री उदयलाल जा महात्मा वनौषधि अन्वेषक, श्री शेख फय्याज खा विशारद आयुर्वेद शास्त्री और तैसे ही जिन जिन कृपालु महानुभावो ने हमे वनौषधि के अनुभवात्मक प्रयोगो से उपकृत किया है उन सबके हम विशेष आभारी है।

इस खण्ड मे आयी हुई वनौषधियो के लेटिन और अग्रेजी नामो की सूची इसमे यथा स्थान दी जा रही है। हमे खेद है कि प्रथम खण्ड की यह सूची स्थानाभाव से नही दी जा सकी। अब द्वितीय सस्करण मे उसे देने का प्रयत्न किया जायगा।

अन्त मे विनम्र निवेदन है कि त्रुटिया होना स्वाभाविक होने से स्नेही विद्वजन उन्हे परिमार्जित कर सूचित करने की कृपा करेंगे, जिससे उनका सशोधन भावी सस्करण मे कर लिया जावेगा।

"द्रव्याणा गुण रूप कर्म कथन स्वल्प यदा दुष्करम्, यथार्थ्येन तु सर्वतो विवरण तेषा कुत सभवम्। यद यत्न क्रियते यथाऽत्र विदुषामग्रे पर लीलया, तद्दोपानवलोकन प्रमुदित स्वान्तान्तराशावशात् ॥"—द्र गु वि

विनम्र निवेदक

—कृष्णप्रसाद त्रिवेदी

# ककड़ी [Cucumis-Utilissimus]



यह आयुर्वेदानुसार शाकवर्ग की तथा आधुनिक निघण्टु के अनुसार कर्कोटकी या कर्कटी वर्ग [1] (Cucurbitacae) की एक प्रमुख वनस्पति है।

ककडी कई प्रकार की होती हैं। ये सब प्रकार वास्तव मे खीरा (त्रपुष) या कर्कटी वर्ग के उद्भिद विशेष हैं। ये सब एक दूसरे से गुणादि मे भिन्न हैं। प्रस्तुत प्रसग मे जिस ककडी का वर्णन किया जाता है, उसे देशी भाषा मे डगरी या डागरी ककडी या जेठुई ककडी कहते हैं। सस्कृत मे 'एर्वारु' या 'उर्वारु' इसे ही कहते हैं। इसका भेद मीठी ककडी या खीरा ककडी है, जिसके विषय मे कहा गया है कि-'एवारुक मधुर कर्कटी'। इसे 'खीरा' के प्रकरण मे देखिये। फूट ककडी इसका ही एक दूसरा भेद है। इसे 'फूट' के प्रकरण मे देखिये।

यह डगरी ककडी प्राय खरबूजे के समान होने से किसी किसी ने इसका भी अग्रेजी नाम Cucumis Melo अर्थात् खरबूजा रख दिया है। किंतु खरबूजा इससे भिन्न है। आगे 'खरबूजा' का प्रकरण देखिये। ककडी (डगरी), खीरा और खरबूजा इन तीनो के बीज यद्यपि देखने मे एक समान दिखाई देते है, तथापि भेद यह है कि ककडी के बीज खीरा बीज की अपेक्षा अधिक श्वेत, वजन मे भारी और उत्कृष्ट होते है। ककडी बीज खरबूजे के बीजो की अपेक्षा अधिक चौडे,

[1] इस वर्ग की वनस्पतियां ऊपर की ओर चढने वाली या इतस्तत फैलने वाली छोटी या बड़ी निर्गन्ध लता रूप मे होती है, जो प्राय वर्षायु होती हैं। कुछ बहुवर्षायु भी होती हैं। इनमें से कुछ लतायें विष जैसी अत्यन्त कडुवी तथा कुछ निर्विषैली एव मधुर होती है।

वर्षायु लता की जड़ें छोटी होती हैं और बहुवर्षायु की जडें कुछ लम्बी, गांठदार एवं कन्दयुक्त होती हैं। मधुर या निर्विषैली लताओं (ककड़ी, खीरा, खरबूजा आदि) के फलो में शकर का अंश होता है, तथा विषैली लताओं के फल अत्यन्त कडुवे व जड़ों में पिष्टमय अंश होता है (इन्द्रायण, जगली तुरई, कड़ची नाय आदि)।

इन लताओं में से धागे जैसे तंतु निकलते है। पर्वो अंतर से निकलते हैं, वे डंठल के पास प्राय हृदयाकृति, किनारे कोरदार, विभक्तदल एवं खुरदरे होते हैं। फूल-पत्र कोन से प्राय पीले या श्वेत वर्ण के निकलते हैं। नर और मादा फूल प्राय एक ही लता पर भिन्न भिन्न आते, अथवा एक बेल पर नर फूल गुच्छाकार, व दूसरी बेल पर गुच्छा रहित अकेला मादाफूल लगता है। पुष्पपात्र घंटाकृति, पांच धारी वाला, बीज कोष-संयुक्त होता है। फल-गूदेदार, अत्यधिक जलयुक्त होता है। फल में बीज भी अत्यधिक होते हैं, जो प्राय चिपटे, चिकने और तैलयुक्त होते हैं।

इस वर्ग की वनस्पतियां—चिरगुणकारी, पौष्टिक, पाचक, वायुहर, उपलेपक, मूत्रल, रेचक, वामक, तथा ज्वर, कृमि, शोथ आदि नाशक गुणो से युक्त होती है।

—लेखक।

डगरी डागरी चैव दीर्घोर्वारुश्च डांगरी। डागरी नागशुण्टी च गजदंतफला मुनि। इत्यादि-निघण्टुरत्नाकरे।



श्वेत, हलके, कुछ छोटे, चिकने और विशेष गधयुक्त होते हैं।

ककडी (डगरी) प्राय दो प्रकार की होती है। एक तो वह है जो कच्ची दशा मे भी मीठी होती है, और दूसरी वह है जो कच्ची अवस्था मे कडुवी किन्तु पकने पर मीठी होती है। इसे तीत या कडवी ककडी या काकडी कहते है। इसके अतिरिक्त वह ककडी जो पकने पर फटती नही और स्वाद मे कुछ कुछ खट्टी होती है बगला मे 'गुमुक' कहलाती है। कोई कोई बग वासी कहते हैं कि 'गुमुक' वह सफेद ककडी है, जो पकने पर फट जाती है। ईरानी चिकित्सको ने इसके दो भेद इस प्रकार दर्शाये हैं। एक तो वह जो मोटी, बडी, अधिक गूदावाली तथा कम बीजो वाली होती है। इसे 'खियार्ज गाजरुनी' कहते हैं तथा यह रबी की फसल के आरभ में होती है। दूसरी वह जो पहली किस्म से छोटी, अधिक बीजो वाली, तथा ग्रीष्म ऋतु के बाद पैदा हैं। इसके बीज कोमल होते हैं। इसे 'खियार्ज नैशापुरी' या छोटी ककडी कहते हैं। छोटी ककडी बडी की अपेक्षा विशेष मधुर होती है। किन्तु दोनो प्रकार की ककडिया खूब पकजाने पर खट्टी पड जाती हैं। —आ वि. कोप

इनके अतिरिक्त आयुर्वेदीय-निघण्टु के अनुसार उक्त शाक वर्ग मे चीना [१] कर्कटी, अरण्य कर्कटी, गोपाल कर्कटी आदि का उल्लेख किया गया है। चीना ककडी को कोई कोई चिंचिडा और कोई चित्रकूट की देशी ककडी कहते हैं। अरण्य ककडी को ही कोई कोई गोपाल ककडी कहते हैं। कोई इसी को कचरी या पेहटुल भी कहते हैं। इस वनजात कर्कटी, जगली ककडी को बगला मे बुनो काकुड, और मरेठी मे राणतवसे कहते हैं।

गोरख ककडी—कचरिया को कहते है। इसका वर्णन कचरी के प्रकरण मे देखिये।

१ "चीनाकर्कटिका शीता मधुरा रुचिदा गुरु.।
कफवाततृप्तिकरी हृद्या पित्तरुजापहा ॥
दाहशोपहराप्रोक्ता मुनिभिश्चरकादिभिः ॥
अरण्यकर्कटी चोष्णा रसे तिक्ता च भेदिका।
पाके कटवीकफ कृमि पित्तकण्डुज्वरापहा ॥
गोपालकर्कटी-शीतला मधुरा पित्तघ्नी मूत्रकृच्छ्राश्मरी मेहदाह शोपघ्नी।"

एक 'गुलककडी' होती है जिसकी बेल झाड़दार वृक्षों पर फैलती है। पत्ते परवल के पत्ते जैसे, तथा फल भी परवल से मिलते जुलते धारीदार होते हैं। फलों का रग पकने पर लाल सुर्ख हो जाता है, तथा जगली पक्षी इन्हे खा जाते हैं। यह एक प्रकार की जगली कुदरू है। प्लेग की गाठ पर इसके पत्तों को पीस कर बाधने से गाठ बैठ जाती है। मलेरिया ज्वर मे इसके पत्तो को पीस कर सेवन कराते हैं।

चरक सहिता के फल वर्ग, शाक वर्ग और मूत्र विरेचनीय वर्ग मे भी इस कर्कटी का उल्लेख नहीं मिलता। सुश्रुत[१] के चिकित्सास्थान अध्याय ३१ मे त्रपुष, कर्कारु, तुम्बी और कूष्माण्ड के बीजो का तेल मूत्र-रोग मे हितकारी कहा गया है तथा मूत्र व वीर्य दोष के निवारणार्थ सफेद ककडी को दूध के साथ प्रात काल पीने के लिये कहा गया है। यह श्वेत ककडी वही है जिसे आजकल वालम ककडी कहते है।



ककडी

## नाम—

सं०—कर्कटी, बृहत्फला, हस्तिदन्तफला, मूत्रफला, एर्वारु

हिन्दी—ककड़ी, डगरी या जेठुई ककडी, तरकाकडी

मराठी—काकडी वालुक। गुजराथी—काकड़ी

बंगला—काकुर, बड़ाकाकुड

अग्रेजी—ककुम्बर (Cucumber)

लेटिन—क्युक्युमिस युटिलिस्सिमस

## उत्पत्ति स्थान—

उत्तरप्रदेश, राजपूताना, बगाल, बिहार, सीमाप्रात,

१ "त्रपुसेर्वारु कर्कारुक तुम्बीकुष्माण्ड स्नेहा. मूत्रसङ्गेषु।" यथा—"श्वेत कर्कटक चैव प्रातस्तं पयसा पिबेत् ॥ —सु० उ० ५८ अ०

(उत्तरी पश्चिमी सूबा), पंजाब, बम्बई खानदेश आदि स्थानों की रेतीली भूमि तथा नदियों के किनारे पर खूब बोई जाती है और विपुलता से होती है।

विवरण—

यह प्राय फागुन या चैत मास में बोई जाती है। इसकी बेल खीरा ककड़ी की बेल जैसी ही खूब लम्बी फैलती है। पत्ते पचकोणाकार कंगूरेदार खीरे के पत्तों से कुछ छोटे और चिकने होते हैं। फूल पीले रंग का होता है। फल—यह ईसाख्य का हेड माल से सकती है। इसीलिये यह ऐटुई ककड़ी कहलाती है। दक्षिण में इसे ही वालुक कहते हैं। इसके फल खीरे की अपेक्षा लम्बे, मोटे, गोलाकार, कुछ मुड़े हुये, लगभग १ या १॥ हाथ तक लम्बे होते हैं। फलों पर लम्बाई में रस उभरी हुई रेखायें होती है। स्थल विशेष के कारण कहीं कहीं इसकी खूब लम्बी और कहीं कहीं छोटी ककड़िया देखने में आती हैं। कच्ची छोटी अवस्था में ये ककड़िया खूब नरम, हरे रंग की तथा रोएँदार होती हैं। बढने या बड़ी होने पर ये कुछ पाण्डु वर्ण (श्वेत और पीली) की हो जाती है। तथा पक जाने पर विशेष लालिमायुक्त पीली पड़ जाती हैं। कच्ची अवस्था में ही अधिकतर यह खायी जाती है, तथा इसका साग बनाया जाता है। यह ककड़ी वर्षा ऋतु में भी होती है किन्तु उक्त ग्रीष्म ऋतु की श्रेष्ठ गुणदायक होती है। वर्षा व शरद ऋतु की रोगकारक मानी जाती है। कहा है "सर्वा कर्कटिका वर्षा शरदि जाता न हिता।" (नि० रत्नाकर) ग्रीष्म और हेमंत में होने वाली ककड़ी विशेष रुचिकारक, पित्त-नाशक और हितकारी होती है।

इसी ककड़ी का एक भेद वालुक या क्षेत्र कर्कटी है। यह ऊपर से थोड़ी वालुकायुक्त होती है, अत 'वालुक' कहाती है। इसकी बेल में बहुत फल लगते हैं, अत 'बहुफला', प्राय. शरदकाल में फलती है, अत. 'शारदिका' तथा प्राय खेतो में होने से क्षेत्ररुहा, क्षेत्र-कर्कटी आदि कहाती है।

ककड़ी शीत गुण प्रधान होने से इसके अधिक सेवन से शरीर में कफ वात के विकार पैदा हो जाते हैं। इसके ऊपर का छिलका छीलकर अन्दर के गूदे के टुकड़े कर काली मिर्च व नमक का चूर्ण मिला खूब मसल डालने पर जो जल निकले उसे दूर कर दें, और फिर उन टुकडो को खाने मे कोई हानि नही होती। ककड़ी के अन्दर से जो जल निकलता है उसे गूंधे हुए गेंहू के आटे मे मिला देने से आटे की चिकनाहट (स्निग्धता) दूर हो जाती है, वह रूक्ष हो जाता है।

गुणधर्म—

आयुर्वेदीय मतानुसार—

ककड़ी—शीतल, रुचिकारक, मूत्रल, तृप्तिकारक, तथा मूत्रावरोध, दाह, पित्त, रक्त विकार, तृषा, शोष, जड़ता, वमन, श्रम आदि नाशक है। मधुमेह, मे लाभ-कारी है।

कच्ची कोमल ककडी—मधुर, शीतकर, हलकी, रुचिकारक, तृप्तिकर, मूत्रल, पुष्टिदायक, वीर्यस्तम्भक, तथा पित्त प्रकोप, दाह, भ्रान्ति, मूत्रावरोध, मूत्रकृच्छ्र, अश्मरी, वमन, श्रम, रक्तपित्त, रक्तविकार आदि नाशक है। यकृत को शान्तिकर है। अत्यन्त मूत्रल होते हुये भी जीर्ण ज्वर को उभार करने वाली वायु तथा गुल्म को उत्पन्न करती है। अधिक सेवन करने से यह भारी, अजीर्णकारक, वात ज्वर कारक और कफ कारक होती है।

वालुक कच्ची—शीतल, मधुर, भारी, आध्मान-कारक, हृद्य, रुचिप्रद, खांसी और पीनस को पैदा करने वाली तथा श्रम और पित्तनाशक है।

पकी ककड़ी—बेल की पकी हुई—मधुर, कच्ची की अपेक्षा कुछ उष्ण, कफनाशक, अग्निवर्धक, पाचक, रक्तदोषकारक, पित्तकारक होते हुए भी प्यास और दाह निवारक, तथा वमन श्रमक्लान्ति को दूर करती है। घर मे रखने से पकी हुई ककडी मे उक्त गुणो के साथ ही साथ कफ और वातनाशक विशेष गुण पाये जाते हैं।

वालुक पकी—हलकी, अग्निकृत, भेदी और रक्त-पित्तनाशक होती है।

अधपकी ककड़ी—खांसी और पीनस को उत्पन्न करती है।

ककड़ी का छिलका—कडुवा, कफपित्तनाशक, [illegible] प्रदीपक होता है।

केवल ककडी को छीलकर खिलाने से या ककडी को पीसकर उसमे प्याज का रस मिला सेवन कराने से मदात्यय (शराब का नशा) मे, ककडी के रस मे नीबू रस तथा थोडा जीरा व मिश्री पिलाने मे मूत्रकृच्छ्र, मूत्रदाह मे, ककडी के छोटे छोटे टुकडे कर शक्कर मिला सेवन करने मे मूत्रदाह व मूत्ररोध मे, ककडी को पीसकर गरम कर बाधने से जानुशोथ व गृध्रसी मे तथा पकी हुई जूनी ककडी के रस मे विटलोन व सेंधानमक मिला नस्य देने से गलगड मे लाभ होता है। ककडी को खिलाकर ऊपर से खट्टा छाछ पिला अग्नि का सर्वाङ्ग वफारा देकर स्वेदन कर्म करने से जीर्ण शीतज्वर का नाश होता है, किंतु यह गावठी इलाज है। अनुकरणीय नही है।

ककडी के बीज—मधुर, पुष्टिप्रद, शीतल तथा दाह, मूत्रकृच्छ्र, प्रदर आदि नाशक है। बीजो से निकाला हुआ तैल गुण मे बहेडे के तैल के समान होता है। यही गुण फूट ककडी के बीजो का है। यह तैल वातपित्त नाशक, बालो के लिये हितकारी, कफकारक, भारी और शीतल होता है।

बीजो को अच्छी तरह पीस कर दाख या किसमिस के क्वाथ मे मिला सेवन करने से मूत्रकृच्छ्र रोग मे, बीजो को मुलैठी और दारुहल्दी समभाग चूर्ण के साथ पीसकर चावलो के धोवन के साथ सेवन से पित्तज-मूत्रकृच्छ्र मे, बीजो को पीस क्वाथ सिद्धकर सेवन से जीर्ण विषम ज्वर मे, बीजो के साथ जीरा और शक्कर मिला सेवन से श्वेतप्रदर मे और इसी प्रयोग मे कमल की पखुडिया मिला सेवन करने से रक्त प्रदर मे लाभ होता है। बीजो की खीर (यवागू) बनाकर पीने से मूत्र नलिका का दाह (जलन) दूर होकर मूत्रेन्द्रिय तथा जननेन्द्रिय के रोग नष्ट होते हैं, पुष्टि प्राप्त होती है। गर्मी के दिनो मे ककडी के बीज ठडाई मे घोट कर पिये जाते हैं। ये कातिप्रद, रुधिर की दाह तथा तृष्णा को शमनकर्त्ता, प्रकृति को प्रसन्न करने वाले हैं। बीजो का लेप मुख की मलीनता को दूर करता है। ये बीज मसाने की पथरी के लिए विशेष लाभकारी होते हैं। बीजों के साथ जीरे को पीसकर मिश्री मिला जल मे घोट छानकर पीने से मूत्राघात मे विशेष लाभ होते देखा गया है।

नोट—ककडी भी ऐसे नमक मिर्च के साथ खायी जाती है, इसका साग भी उत्तम होता है तथा इसके छोटे छोटे टुकडे कर सिरके में डोबकर नमक मिलाकर खाया जाता है। कद्दूकस में कसकर दही या छाछ मिला उसमें हींग और राई का छौंक देकर जो रायता बनता है वह भी उत्तम रुचिकारक, जठराग्निवर्धक होता है।

कडुवी ककडी—रस और पाक मे चरपरी, मूत्रल, वमनकारक तथा मूत्रकृच्छ्र, आध्मान और अष्ठीला नाशक है।

चीना ककडी—शीतल, मधुर, रुचिदायक, भारी कफवातकारक, तृप्तिजनक, हृद्य तथा पित्त रोग, दाह और शोथनाशक है।

अरण्य (जङ्गली) ककडी—उष्ण, तिक्त, भेदक, पाक मे कटु तथा कफ, कृमि, पित्त, कण्डु (खुजली) और ज्वरनाशक है।

यूनानी मतानुसार—

कद्दू या खीरा की अपेक्षा ककडी अत्यधिक जलीयाश युक्त होने से दूसरे दर्जे मे या दूसरे दर्जे के अन्त मे सर्द और तर है। प्यास को बुझाती है, पित्त या रक्त-प्रकोपजन्य उग्रता, दाह तथा यकृत की गर्मी को शात करती है। मूत्रल और भूख को बढाती है, पित्तातिसार को नष्ट करती है। यह शीघ्र पचती है, किंतु दोषो को शीघ्र प्रकुपित भी कर देती है। इसमे पौष्टिक या धातुपरिवर्तक शक्ति खरबूजे से कम होती है, किंतु वस्ति (मूत्राशय) के लिये यह बहुत ही अनुकूल है। अत्यधिक सेवन से यह ज्वर पैदा करती है। इसे खूब चावकर खाना चाहिऐ जिससे यह आमाशय मे विकृत न हो सके। अन्यथा यह अत्यन्त दूषित प्रकार के रोग पैदा कर देती है। कहा जाता है कि यदि यह दूध पीने वाले छोटे बालक के बिछौने पर रख दी जाय तो यह उसके ज्वर को खीच लेती है और स्वय अत्यन्त कोमल (मुलायम) हो जाती है।

जिस ककडी मे कुछ खटास (अम्लता) हो, वह अत्यधिक सर्द व तर होती है। यह अपने सर्द (शीतल) गुण से पित्त या गरमी को दूर करती है। विशेषत खटासयुक्त परिपक्व ककडी मे यह गुण अधिक पाया जाता है। पित्त की शाति के साथ ही साथ यह अन्यान्य विकारो को खडे कर देती है। रक्त मे जलीयाश की वृद्धि

